हिस्सा फड़कनेसे कष्ट, मृत्यु अपनी या किसी आत्मीयकी अथवा अन्य किसी भी प्रकारकी अशुभ सूचना मिलती है। साधारणतया स्त्रीकी बायीं आँखका फड़कना और पुरुषकी दाहिनी आँखका फड़कना शुभ माना जाता है, पर विशेष जाननेके लिए दोनों ही नेत्रोंके पृथक्-पृथक् भागोंके फड़कनेका विचार करना चाहिए।

## अङ्गस्फुरण फल—अङ्ग फड़कनेका फल

| स्थान | फल | स्थान | फल | स्थान | फल |
|---|---|---|---|---|---|
| मस्तक स्फुरण | पृथ्वी लाभ | नासिका स्फुरण | प्रीति सुख | वृषण स्फुरण | पुत्र प्राप्ति |
| ललाट स्फुरण | स्थान लाभ | हस्त स्फुरण | सद् द्रव्य लाभ | ओष्ठ स्फुरण | प्रियवस्तु लाभ |
| कन्धा स्फुरण | भोग समृद्धि | वक्षः स्फुरण | विजय | हनु स्फुरण | भय |
| भ्रूमध्य | सुख प्राप्ति | हृदय स्फुरण | वांछित सिद्धि | कण्ठ स्फुरण | ऐश्वर्य लाभ |
| भ्रूयुग्म | महान् सुख | कटि स्फुरण | प्रमोद-बल | ग्रीवा स्फुरण | रिपु भय |
| कपाल स्फुरण | शुभ | कटि पार्श्व | प्रीति | पृष्ठ स्फुरण | युद्ध, पराजय |
| नेत्र स्फुरण | धन प्राप्ति | नाभि स्फुरण | स्त्री नाश | कपोल स्फुरण | वरांगना प्राप्ति |
| नेत्रकोण स्फुरण | लक्ष्मी लाभ | आंत्रक स्फुरण | कोश वृद्धि | मुख स्फुरण | मित्र प्राप्ति |
| नेत्र समीप | प्रिय समागम | भग स्फुरण | पति प्राप्ति | बाहु स्फुरण | मधुर भोजन |
| नेत्रपक्ष स्फुरण | सफलता, राज-सम्मान | कुक्षि स्फुरण | सुप्रीति लाभ | बाहु मध्य | धनागम |
| नेत्रपक्ष-पलक स्फुरण | मुकदमेमें विजय | उदर स्फुरण | कोश प्राप्ति | वस्ति देश स्फुरण | अभ्युदय |
| नेत्रकोपाङ्ग-देश स्फुरण | कलत्र लाभ | लिङ्ग स्फुरण | स्त्री लाभ | उरः स्फुरण | वस्त्र लाभ |
| | | गुदा स्फुरण | वाहन प्राप्ति | जानु स्फुरण | शत्रु वृद्धि |
| जंघा स्फुरण | स्वामि-प्राप्ति | पादोपरि स्फुरण | स्थान लाभ | पादतल स्फुरण | नृपत्व |
| पाद स्फुरण | अलाभ | | | | |

## पल्लीपतन और गिरगिट आरोहण फलबोधक चक्र

| स्थान | फल | स्थान | फल | स्थान | फल |
|---|---|---|---|---|---|
| शिर | लाभ | ललाट | बन्धुदर्शन | भ्रूमध्य | राज्य सम्बन्ध |
| नासाग्र | व्याधि | दक्षिण कं० | आयुवृद्धि | वाम कर्ण | बहुलाभ |
| वाम-भुजा | राजभय | कण्ठ | शत्रु नाश | स्तन द्वय | दुर्भाग्य |
| जानुद्वय | शुभागम | जंघा | शुभ | हस्त द्वय | वस्त्रलाभ |
| कटि भाग | सवारी लाभ | दक्षिण मणिबन्ध | कष्ट, धन-नाश | वाम मणिबन्ध | कीर्तिनाश |
| गुल्फ | बन्धन | केशान्त | मरण | दक्षिण पाद | गमन |
| उत्तरोष्ठ | धननाश | नेत्र | धन प्राप्ति | उदर | भूषण लाभ |
| स्कन्ध | विजय | हृदय | धन लाभ | वामपाद | नाश |
| अधरोष्ठ | नवतुल्यता | द० भुज | बुद्धि नाश | पृष्ठ देश | बहुधन-प्राप्ति |
| नासिका | मिष्टान्न भोजन | मुख | स्त्री नाश | पादमध्य | मरण |

पैर, जंघा, घुटने, गुदा और कमर पर छिपकली गिरनेसे बुरा फल होता है; अन्यत्र प्रायः शुभ फल होता है। पुरुषोंके बायें अङ्गका जो फल बतलाया गया है, उसे स्त्रियोंके दाहिने भागका तथा पुरुषोंके दाहिने अङ्गके फलादेशको स्त्रियोंके बायें भागका फल जानना चाहिए। छिपकलीके गिरनेसे और गिरगिटके ऊपर चढ़नेसे बराबर ही फल होता है। संक्षेपमें बतलाया गया है—

यदि पतति च पल्ली दक्षिणाङ्गे नराणां, स्वजनजनविरोधो वामभागे च लाभम् ।
उदरशिरसि कण्ठे पृष्ठभागे च मृत्युं, करचरणहृदिस्थे सर्वसौख्यं मनुष्यः ॥

अर्थात् दाहिने अङ्गपर पल्ली पतन हो तो आत्मीय लोगोंमें विरोध हो और वाम अङ्गपर पल्लीके गिरनेसे लाभ होता है। पेट, सिर, कण्ठ, पीठ पर पल्लीके गिरनेसे मृत्यु तथा हाथ, पाँव और छातीपर गिरनेसे सब सुख प्राप्त होते हैं।

## गणित द्वारा पल्ली पतनके प्रश्नका उत्तर

'तिथिप्रहरसंयुक्ता तारकावारमिश्रिता । नवभिस्तु हरेद् भागं शेषं ज्ञेयं फलाफलम् ॥
घातं नाशं तथा लाभं कल्याणं जयमङ्गले । उत्साहहानी मृत्युञ्च छिक्का पल्ली च जाम्बुकः ॥

अर्थात्—जिस दिन जिस प्रहरमें पल्ली पतन हुआ हो—छिपकली गिरी हो उस दिनकी तिथि शुक्ल प्रतिपदासे गिनकर लेना, प्रातःकालसे प्रहर और अश्विनीसे पतनके नक्षत्र तक लेना अर्थात् तिथि संख्या, नक्षत्र संख्या, और प्रहर संख्याको योग कर देना, इस योगमें नौ का भाग देनेपर एक शेषमें घात, दोमें नाश, तीनमें लाभ, चारमें कल्याण, पाँचमें जय, छःमें मङ्गल, सातवेंमें उत्साह, आठमें हानि और नौ शेषमें मृत्यु फल कहना चाहिए। उदाहरण—रामलालके ऊपर चैत्र कृष्णकी द्वादशीको अनुराधा नक्षत्रमें दिनमें १० बजे छिपकली गिरी है। इसका गणित द्वारा विचार करना है। अतः तिथि संख्या २७ ( फाल्गुन शुक्ला १ से चैत्र कृष्णा द्वादशी तक ), नक्षत्र संख्या १७ ( अश्विनीसे अनुराधा तक ), प्रहर संख्या २ ( प्रातःकाल सूर्योदयसे तीन-तीन घण्टेका एक-एक प्रहर लेना चाहिए )। अतः २७ + १७ + २ = ४६ – ९ = ५ ल० शेष १। यहाँ उदाहरणमें एक शेष रहा है। अतः इसका फल घात होता है। किसी दुर्घटनाका शिकार यह व्यक्ति होगा।

पल्ली-पतनका फलादेश इस प्रकार भी मिलता है कि प्रातःकालसे लेकर मध्याह्नकाल तक पल्ली पतन होनेसे विशेष अनिष्ट, मध्याह्नसे सायंकाल तक पल्लीपतन होनेसे साधारण अनिष्ट और सन्ध्याकालके उपरान्त पल्ली-पतन होनेसे फलाभाव होता है। किसी-किसीका यह भी मत है कि तीनों कालोंकी सन्ध्याओंमें पल्ली-पतन होनेसे अधिक अनिष्ट होता है। इसका फल किसी न किसी प्रकारकी अशुभ घटनाका घटित होना है। दिनमें सोमवारको पल्ली-पतन होनेसे साधारण फल, मङ्गलवारको पल्लीपतनका विशेष फल, बुधवारको पल्लीपतन होनेसे शुभ फलकी वृद्धि तथा अशुभ फलकी हानि, गुरुवारको पल्लीपन होनेसे शुभ फलका अधिक प्रभाव तथा अशुभ फल साधारण, शुक्रवारको पल्लीपतन होनेसे सामान्य फलादेश, शनिवारको पल्लीपतन होनेसे अशुभ फलकी वृद्धि और शुभ फलकी हानि एवं रविवारको पल्लीपतन होनेसे शुभ फल भी अशुभ फलके रूपमें परिणत हो जाता है। पल्लीपतनका अनिष्ट फल तभी विशेष होता है, जब शनि या रविवारको भरणी या अश्लेषा नक्षत्रमें चतुर्थी या नवमी तिथिको सन्ध्याकालमें पल्ली—छिपकली गिरती है। इसका फल मृत्युकी सूचना या किसी आत्मीयकी मृत्यु-सूचना अथवा किसी मुकदमेको पराजयकी सूचना समझनी चाहिए।

## परिशिष्ट ४

# गाथानुक्रमणिका



